जनार्दन नमस्तुभ्यं नमस्ते पितृरूपिणे ।
पितृपात्र नमस्तुभ्यं नमस्ते मुक्ति हेतवे ॥
तं दृष्ट्वा पुण्डरीकाक्ष मुच्यते च ऋण त्रयात् ।
नमस्ते पुण्डरीकाक्ष ऋण त्रय विमोचन ।
लक्ष्मीकान्त नमस्तेऽस्तु नमस्ते पितृमोक्षद ॥

अर्थात्—हे जनार्दन ! मैंने आपके हाथ में यह पिंड दिया है । मेरी मृत्यु के उपरान्त गया श्राद्ध में आप मुझे पिंड देना । हे जनार्दन ! जिनके उद्देश्य से मैंने आपको पिण्ड दिया है उनके मरने के पश्चात् आप गयाशीर्ष में उनको अवश्य पिंड देना । हे जनार्दन ! आप पिता स्वरूप हैं, आपको नमस्कार है, बारम्बार नमस्कार है । पितरों के पात्र रूप नारायण ! आपको नमस्कार है । आप सब प्राणियों की मुक्ति के लिये हेतुभूत हैं, आपको नमस्कार है । गया में साक्षात् जनार्दन ही पितृरूप में विद्यमान हैं । उन पुण्डरीकाक्ष हरि का दर्शन करने मात्र से मनुष्य तीनों ऋणों से मुक्त हो जाता है । हे कमल नयन ! आपको नमस्कार है । हे तीनों ऋणों से मुक्त कराने वाले लक्ष्मीकान्त ! आपको नमस्कार है । पितरों को मोक्ष प्रदान करने वाले प्रभो ! आपको नमस्कार है ।'

हे देवी मोहिनी ! इस प्रकार गया तीर्थ का उत्तम माहात्म्य मैंने तुमको बताया । यह सब पापों को शान्त करने वाला तथा पितरों को मुक्ति प्रदान करने वाला है । इतना ही नहीं—

इदं स्वस्त्ययनं पुण्यं धन्यं स्वर्गतिदं नृणाम् ।
यशस्यमपि चायुष्यं पुत्र पौत्र विवर्धनम् ॥

"यह कल्याण करने वाला, पवित्र और धन्य करने वाला है । इससे मनुष्यों को स्वर्ग की प्राप्ति होती है । यह माहात्म्य यश, आयुष्य, पुत्र-पौत्रों की वृद्धि करने वाला है ।

## ।। काशी माहात्म्य वर्णन ।।

मोहिनी ने पुरोहित वसु से कहा—हे द्विजश्रेष्ठ ! आपको बारम्बार धन्यवाद कि आपने गया तीर्थ का ऐसा कल्याणकारी माहात्म्य सुनाया। अब आप काशीधाम का उत्तम माहात्म्य सुनाने की कृपा करें।

पुरोहित वसु ने कहा—हे मोहिनी ! परम मङ्गलमयी काशी नगरी धन्य है और जो भगवान् महादेव वहाँ सदैव निवास करते है, वे भी धन्य हैं। काशीपुरी तीनों लोकों का सार है। उस रमणीय पुरी का सेवन करने से वह मनुष्यों को उत्तम गति प्रदान करती है। यह गुह्यतम प्रदेश सब प्राणियों को सुख देने वाला और विष्णु तथा शिव के भक्तों को मोक्ष प्राप्त कराने वाला है। जो सज्जन पुरुष इस क्षेत्र में निवास करते हैं उनके कर्म समूह पूर्णरूप से शुद्ध हो जाते हैं और वे जन्म-मृत्यु के गहन जाल को भेद कर मुक्ति को प्राप्त कर लेते हैं। काशी नगरी का विस्तार पूर्व से पश्चिम तक दस कोस और दक्षिण से उत्तर दो कोस है। काशी में जो असी' नाम की नदी है वह पिंगला नाड़ी के समान है और 'वरुणा' नदी इड़ा नाड़ी के समान है। ( इन्हीं वरुणा और असी नदियों के सङ्गम पर बसा होने से 'वाराणसी' नाम प्रसिद्ध हुआ है। ) इन दोनों नदियों के बीच जो 'मत्स्योदरी' ( वर्तमान मछोदरी ) है वही सुषुम्णा नाड़ी के तुल्य है। इस महाक्षेत्र को भगवान शिव और विष्णु ने कभी नहीं त्यागा है और न कभी त्याग करेंगे। इसलिये इसका नाम 'अविमुक्त क्षेत्र' कहा गया है।

काशी के योगपीठरूप श्मशान तीर्थ को मणिकर्णिका कहते हैं। अपने कर्म से पतित हो जाने वाले प्राणियों को वहाँ मुक्ति प्राप्त होती है। इस मणिकर्णिका में भगवान धूर्जटि नित्य निवास करते हैं। इस महातीर्थ में स्नान करने से दस अश्वमेध यज्ञों का फल प्राप्त होता है। अविमुक्त क्षेत्र में भगवान शिव की पूजा और स्तुति करने वाला पापो

से मुक्त और अजर-अमर होकर स्वर्ग में निवास करता है। जहाँ गङ्गा और वरणा का सङ्गम है वहाँ बुधवार को श्रवण नक्षत्र युक्त द्वादशी के दिन स्नान करने से मोक्षरूप फल की प्राप्ति होती है। उस अवसर वहाँ श्राद्ध करने वाला मनुष्य पितरो का उद्धार करके विष्णुलोक जाता है। गङ्गा के साथ जहाँ वरुणा और असी का सङ्गम हुआ है वहाँ सगमेश्वर शिव हैं। उनका भक्तिपूर्वक पूजन करने वाला शिवरूप ही होजाता है।

सगमेश्वर पीठ के वायव्य भाग मे राजा सगर का स्थापित किया चतुर्मुख शिवलिंग है। उसके भी वायव्य कोण म भद्रदेह नामक सरोवर है ( जिसे गायो के दूध से भरा गया था ) पूर्वभाद्रपदा नक्षत्र से युक्त पूर्णिमा का समय उसमे स्नान करने का पुण्यकाल माना गया है। उससे थोडे अन्तर पर कृतिवासेश्वर शिवलिङ्ग है, जिसका दर्शन और पूजन करने से मनुष्य एक ही जन्म से भगवान शिव का सान्निध्य प्राप्त कर लेता है। सतयुग म इसका नाम ष्यम्बकेश्वर था, त्रेता मे कृतिवासेश्वर हुआ द्वापर मे यह महेश्वर के नाम से विख्यात हुआ और कलियुग मे सिद्ध पुरुष उसे 'हस्तिपालेश्वर' कहते हैं। सनातन मोक्षप्रद ज्ञान प्राप्त करने की इच्छा हो तो बारम्बार भगवान् कृतिवासेश्वर के दर्शन करते रहना चाहिये। इस शिवलिंग का महा शिवरात्रि के दिन फल, फूल विल्व पत्र से पूजन करने पर परमपद की प्राप्ति होती है। पश्चिम दिशा में घण्टाकर्ण नाम का सरोवर है उसमे स्नान करके व्यासेश्वर का दर्शन करने वाला मनुष्य चाहे जहाँ मृत्यु को प्राप्त हो उसको काशी मे मरण का फल ही प्राप्त होता है। हे देवी! काशीपुरी का माहात्म्य विशद है। मैंने इसे सक्षेप मे कहा है। इससे मनुष्यों को स्वर्ग, यश, धन तथा पुत्र-पौत्रो की प्राप्ति होती है।

## ॥ नारद पुराण ( द्वितीय खंड ) समाप्त ॥

